# इन्द्र युधिष्ठिर वार्ता

अब सिर्फ काले कुत्ते को ही साथ लेकर युधिष्ठिर जल्दी रास्ता तय करने लगे। कुछ दूर आगे बढ़े थे कि इन्द्र इत्यादि देवता विमान लेकर आये। उन्होंने युधिष्ठिर से कहा, "राजन्! आप बड़े धर्मात्मा हैं इस कारण आप शरीर समेत मेरे साथ स्वर्ग को चलिए। आप को बुलाने को मैं विमान लेकर आया हूँ। आइए, आप इसपर बिराजिए।"

युधिष्ठिर ने कहा, "हे इन्द्र! अकेले मुझे स्वर्ग अच्छा न लगेगा। रास्ते में द्रौपदी और सारे भाई गिरे पड़े हैं। इसलिए यदि आप उनको भी वहाँ ले जाँय तो मैं चलूँ।"

इन्द्र ने कहा, ""राजन्! आपके भाई स्वर्ग को पहुँच गए हैं। चलिए, आपकी वहीं उनसे भेंट होगी। आप उनकी चिंता नहीं कीजिए। आप स्वयं इस शरीर सहित वहाँ पहुँचिए।"

यह सुनकर युधिष्ठिर चुप हो गए और साथ के काले कुत्ते को उठाकर विमान में बिठाने लगे। इस पर इन्द्र ने कहा, "राजन्! आप यह क्या कर रहे हैं? कुत्ता बड़ा अपवित्र जीव है। इसलिए इसको यहीं छोड़ दीजिए और स्वयं स्वर्ग चलिए।

इसपर युधिष्ठिर ने कहा, "भगवन् यह बहुत दूर से मेरे साथ चला आरहा है और ऐसा मालूम होरहा है कि यह मुझे अपना स्वामी समझता है। इस विचार से वह मेरे साथ हुआ। शास्त्रों में लिखा है कि शरणागत को छोड़ देना अधर्म है। इसलिए मैं इसे नहीं छोड़ सकता।"

इन्द्र ने कहा, "यह तो ठीक है। परन्तु स्वर्ग में कुत्तों के लिए कोई

स्थान नहीं है। कुत्ता ऐसा नीच जीव है कि इसके पातकों की सब शुभ कीर्तियां नष्ट होजाती हैं इसलिए आप इसको यहीं त्याग दें। आप को कोई पाप न लगेगा।

युधिष्ठिर ने कहा—'हे देवता! अपने भक्त को त्यागना न चाहिए। शरणागत और भक्त को त्यागने के समान कोई दूसरा पाप नहीं है। मैं इसको त्यागकर स्वर्ग नहीं जाना चाहता।

इन्द्र ने कहा—आपने अपने भाइयों के वास्ते तो इस बारे में कोई बहस नहीं की।

युधिष्ठिर ने कहा—जो अब नहीं है उनके लिए हठ करना व्यर्थ है। परन्तु जो उपस्थित है और जो इतनी लम्बी यात्रा करते हुए हस्तिनापुर से मेरे साथ चला आया है, उसका त्याग देना महा पाप है। इस लिए मैं इसको कदापि नहीं छोड़ सकता।

युधिष्ठिर की इस धर्मपरायणता को देखकर इन्द्र बहुत प्रसन्न हुए और युधिष्ठिर की प्रशंसा करते हुए बोले—हे भारत! तुम्हारी शरणागत की रक्षा को देखकर मैं बहुत प्रसन्न हूँ। वास्तव में कुत्ते के भेष में यह स्वयं धर्मराज हैं।

इन्द्र के इतना कहते ही कुत्ते का रूप त्याग कर धर्मराज ने कहा—हे पुत्र! मैंने तीन बार तुम्हारी परीक्षा की और तीनों बार तुम पूरे उतरे। इस लिए अब तुम जाओ और अपने यश के कारण स्वर्गसुख को प्राप्त करो।

तब राजा युधिष्ठिर इन्द्र और धर्मराज को प्रणाम करके रथ में बैठ गये। उस समय देवताओं ने फूल बरसाकर आनन्द के बाजे बजाये और तब पल भर में ही विमान द्वारा युधिष्ठिर स्वर्गलोक में प्रविष्ट हो गये।

# इन्द्र सभा में युधिष्ठिर

सूत जी कहते हैं---हे राजन् ! इस प्रकार इन्द्र की सभा में पहुँच कर युधिष्ठिर ने देखा कि दुर्योधन एक अनोखे सिंहासन पर विराजमान हैं। उसके आगे अप्सरायें नाच रही हैं। भांति-भांति के भोज्य पदार्थ और सब तरह के सुख के साधन वहां उपलब्ध हैं। यह देखकर युधिष्ठिर को क्रोध आगया। वह आवेश में आकर इन्द्र इत्यादि को फटकारकर कहने लगे-"अन्यायी दुराचारी और इस महान पापी दुर्योधन को किस न्याय नीति से आप लोगों ने स्वर्ग में स्थान दिया ? मृत्युलोक में इसने जो युद्ध रचाया था, उसको देखकर यह कहाँ का न्याय है कि आप लोगों ने इस पापी को स्वर्ग का अवसर दिया है ? और इसके विपरीत मेरे भाइयों को जो बड़े धर्मात्मा थे, न जाने किस नर्क में धकेल दिया है। इसलिए मैं इस पापी के निकट नहीं बैठूँगा। बैठना तो दूर रहा मैं इसका मुँह भी नहीं देखना चाहता। इसके निकट रहने से मुझे शान्ति नहीं मिल सकती और जब शान्ति ही नहीं, तब स्वर्ग कैसा ?"

युधिष्ठिर के इस विचार पर देवर्षि नारद ने उन्हें समझा कर कहा-युद्ध में दुर्योधन ने क्षत्रिय-धर्म का पूरा पालन किया है। और इस सत्यपालन में अपने शरीर का बलिदान दे दिया। इसी कारण से स्वर्ग में इसको उत्तम स्थान दिया गया। यह अन्याय नहीं न्याय है। यह स्वर्ग है। यहां शत्रुता कैसी ? इस पर युधिष्ठर मौन हो गये। नारदजी ने कहा-बोलते क्यों नहीं ?

युधिष्ठिर ने कहा-भगवन् ! अब कृपा करके मुझे यह बतलाइये कि मेरे भाई और द्रौपदी कहां हैं ? मैं सर्वप्रथम उनसे मिलने का इच्छुक हूँ।

नारदजी ने कहा-आप धीरज रखिये। अभी उनसे भी भेंट हो जायेगी।

# नरक

सूतजी कहते हैं--हे राजन ! युधिष्ठर से ऐसा कहकर नारदजी ने अपनी देव-मंडली में विचार-परामर्श करके देवदूतों को आदेश दिलवा दिया कि वह युधिष्ठिरको वहां लेजाय जहां भीमसेन तथा अर्जुन इत्यादि हैं। युधिष्ठिर को साथ लेकर देवदूत नरककी ओर चले। नरक में भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव और द्रौपदी तथा दूसरे लोग भी पड़े थे। देवदूतों के साथ युधिष्ठिर कुछ ही दूर आगे गये थे कि रास्ते में दूर ही से बड़ी दुर्गन्ध आने लगी। निकट पहुँच कर युधिष्टर ने देखा कि मांस मज्जा और रक्त चारों ओर फैला हुआ है और प्रेत इधर उधर कोलाहल कर रहे हैं। इस प्रकार के अनेक शोर तथा गले सड़े और भयानक दृश्यों को देखकर युधिष्ठिर ने पूछा कि हे देवदूतों ! मुझे कहाँ तक आगे चलना है ? क्योंकि मैं इन भयानक दृश्यों को देखकर पलपल व्याकुल होता जा रहा हूँ। इसलिए मुझे भीम इत्यादि से मिलाकर शीघ्र वापिस ले चलो। देवदूतों ने तो युधिष्ठिर को नरक का दर्शनमात्र कराना था इसलिये उन्होंने कहा--अच्छा अभी लौटा देते हैं। थोड़ा और चलिये।

तब तक युधिष्ठिर नरककुंड के तट पर पहुँच गये। वहां उन्होंने जैसा भयंकर दृश्य और लोगों पर अत्याचार होते हुये देखा वह उसका सपने में भी अनुमान नहीं लगा सकते थे। उन्होंने दूतों से कहा--भाई ! मुझे यहां से शीघ्र वापिस ले चलो।

जब देवदूत युधिष्ठिर को लौटा करले जाने लगे तब युधिष्ठिरने घूम कर ज्योंही पांव उठाया तभी उनके कानोंसे आवाजें टकराने लगीं--हे धर्मराज ! हम सब को छोड़कर तुम कहां जा रहे हो ? तुम्हारे आने से हमारा बहुत दुःख दूर हो गया। देखो, हम सब, कर्ण, भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव, धृष्टद्युम्न और द्रौपदी तथा उस के सब पुत्र इसकुंडमें पड़े हैं। इसको देख युधिष्ठिर को बड़ा दुःख हुआ। वह देवताओं तथा प्रकृति के इस खेल को देखकर बहुत चकित हुए। उसी समय देवताओं ने कहा--राजन अब यहां से चलिये।

परन्तु युधिष्ठिर अब वहाँ से कब चलने वाले थे। उन्होंने कहा–मेरे सब भाई तो नरक में हैं। अकेला स्वर्ग में जाकर क्या करूँगा ? हे दूतो ! तुम वापिस जाकर इन्द्र से ऐसा ही कह दो।

युधिष्ठिर ऐसा कह ही रहे थे कि इन्द्र स्वयं वहाँ पहुँच गये। इन्द्र को देख कर युधिष्ठिर नें कहा—हे देवता। आपके यहाँ यह घोर अन्याय है कि पापी दुर्योधन तो देवताओंके सामन सुख भोग रहा है और मेरे पुण्यात्मा भाई नरक में पड़े हैं।

इन्द्र ने कहा–राजन्! यह हमारा प्रबन्ध नहीं है। प्राणी अपने शुभ अशुभ कर्मों के अनुसार फल भोगते हैं। बुरे कर्मों का फल पहले और अच्छे कर्मों का फल बाद में मिलता है। इसलिये आपके भाइयों को नरकवास पहले करना पड़ा और इसी प्रकार आपको भी एक पापके कारण नरक का दर्शन करना पड़ा।

इस पर युधिष्ठिर ने पूछा–भगवन् ! मैंने कौन सा पाप किया है ?

इन्द्र ने कहा–द्रोण पुत्र अश्वत्थामा के बारे में आप ने असत्य कहा था।

युधिष्ठिर ने इस पर कहा–ओह ! धर्म की गति बड़ी कोमल है।

सूतजी कहते हैं–हे राजन् ! अब युधिष्ठिर को साथ लेकर इन्द्र नर्क कुंड के तट से चले। युधिष्ठिर ने कहा–मेरे भाइयों को भी ले चलिये।

इन्द्र ने कहा–अब नरक में उन सब का पाप भस्म हो गया है। ये स्वयं ही अब स्वर्ग स्थान में जायेंगे। तब तक आप मेरे साथ चल कर निकट बह रही गंगा में स्नान करके पवित्र हो जाईये। इस गंगा में स्नान कर लेने से आपका रहा सहा रागद्वेष भी जाता रहेगा। और आप सब पापों से मुक्त हो जायेंगे।

युधिष्ठिर ने जाकर गंगा में स्नान किया। स्नान करते ही उन का मन शुद्ध और पवित्र हो गया ! फिर तो देवताओं से प्रसन्न होकर युधिष्ठिर इन्द्र के साथ उस उत्तम लोक को गये जहाँ क्रोध से रहित दुर्योधन था और जहां भीम, अर्जुन तथा द्रौपदी सहित दूसरे पाँडव भी आ गये थे ! * महाभारत समाप्त *